संतोष प्राप्त हुआ। मैं कृतार्थ हो गयी। मेरा सारा शोक जाता रहा। अब मैं सदा निश्चिन्त रहूँगी। आपका कल्याण हो। आप अपनी इच्छाके अनुसार देवराज इन्द्रके समीप जाइये।

**अग्निवेश्यने कहा**—वत्स कारुण्य! तदनन्तर वह सुरुचि नामवाली श्रेष्ठ अप्सरा गन्धमादनके समीपवर्ती हिमालयके शिखरपर बैठकर देवदूतके मुखसे सुने हुए उसी तत्त्वज्ञानका चिन्तन करने लगी। बेटा! क्या तुमने वसिष्ठजीका उपदेशरूप यह महारामायण शास्त्र सुना? (मोक्षका साधन कर्म है या कर्मत्याग, ऐसा जो तुम्हारा संदेह था, क्या वह दूर हो गया?) उस समस्त उपदेशपर पूर्णतः विचार और निश्चय करके तुम जैसा चाहो, वैसा करो।

**कारुण्य बोला**—भगवन्! इस समय तत्त्वज्ञान होनेसे मेरी स्मृति, वाणी और दृष्टि-सत्ता सभी निर्विषय हो गये हैं। तात्पर्य यह कि अब मेरे लिये इस लोकमें न तो कुछ स्मरणीय रहा, न वर्णनीय रहा और न दर्शनीय ही रह गया। ठीक वैसे ही, जैसे स्वप्न और वन्ध्यापुत्रके विषयमें स्मृति, वाणी और दृष्टिके लिये कोई आधार नहीं रह जाता है। मेरे लिये सारी सांसारिक स्थिति वैसी ही हो गयी है, जैसी निर्जल मरुप्रदेशमें मरीचिकाकी। अर्थात् जैसे मृगतृष्णाका जल मिथ्या है, उसी तरह यह दृश्यप्रपञ्च भी मेरे लिये असत् हो गया है। अब मुझे न कर्म करनेसे कोई प्रयोजन है और न कर्म न करनेसे ही कोई प्रयोजन है; क्योंकि मैं कृतार्थ हो गया, तथापि लोक-संग्रहके लिये न्यायतः प्राप्त कर्म करता रहूँगा। हठात् कर्म छोड़ देनेके लिये भी क्या आग्रह है।

**अगस्ति बोले**—सुतीक्ष्ण! ऐसा कहकर अग्निवेश्यका विद्वान् पुत्र कारुण्य, जो कृतकृत्य हो चुका था, वर्ण और आश्रमके अनुसार प्राप्त हुए कर्मका समय-समयपर यथोचित रीतिसे अनुष्ठान करने लगा। अतः सुतीक्ष्ण! मोक्षका साधन ज्ञान है या कर्म—ऐसा संशय नहीं करना चाहिये। संशय करनेसे जीव परम पुरुषार्थरूपी स्वार्थसे भ्रष्ट हो जाता है। संशयात्माका विनाश हो जाता है।

अगस्तिमुनिका यह वचन अनेक अर्थोंमें एकताका बोध करानेवाला था। इसे सुनकर सुतीक्ष्णने गुरुदेवको प्रणाम किया और उनके निकट विनयपूर्वक कहा।

**सुतीक्ष्ण बोले**—भगवन्! आपकी कृपासे मेरा अज्ञान और उसका कार्यरूप जगत् नष्ट हो गया। मुझे सर्वोत्तम ब्रह्मज्ञानकी प्राप्ति हो गयी। जैसे दीपक रहनेपर उसके प्रकाशके सहारे नट, नर्तक आदि रङ्गमञ्चपर नृत्य-अभिनय आदि क्रियाएँ करते हैं, उसी तरह जिस साक्षी स्वयंज्योति नित्य प्रकाश परमात्माके निष्क्रियरूपसे स्थित होनेपर ही सब सचेष्ट मूर्तियाँ अपनी-अपनी चेष्टाओंमें प्रवृत्त होती हैं तथा जैसे सुवर्ण ही कंगन, बाजूबंद, केयूर और नूपुरोंके रूपमें स्फुरित होता है एवं जैसे जलमें तरङ्गमालाएँ प्रकट होती हैं, उसी तरह जिससे यह सम्पूर्ण दृश्य स्फुरित होता है, वह परब्रह्म परमात्मा ही यह सम्पूर्ण जगत् है। उस पूर्ण ब्रह्ममें ही यह पूर्ण ब्रह्मरूप जगत् स्थित है। ऐसा विचारकर मेरे समक्ष वर्ण और आश्रमके अनुसार जैसा व्यवहार प्राप्त होता है, उस व्यवहारका अनुसरण करता हूँ। संत-महात्माओंके वचनका कौन उल्लङ्घन कर सकता है। भगवन्! मैं आपके प्रसादसे ज्ञेय तत्त्वका ज्ञान प्राप्त करके कृतार्थ हो गया हूँ। गुरुदेव! आपको नमस्कार है। मैं आपके चरणोंमें भूमिपर दण्डवत् पड़ा हूँ। गुरुका कौन-सा प्रत्युपकार करके शिष्य उनके ऋणसे उऋण हो सकते हैं? इसलिये शिष्योंको चाहिये कि वे अपने-आपको मन, वाणी और शरीरद्वारा गुरुकी सेवामें समर्पित कर दें। यही उनका गुरुके ऋणसे उद्धार है, दूसरे किसी कर्मसे वे उद्धार नहीं पा सकते। स्वामिन्! मैं आपके कृपाप्रसादसे भवसागरसे पार हो गया हूँ और अपने पूर्ण परमानन्दसे सम्पूर्ण जगज्जालको मैंने पूरित कर दिया है। अब मैं संशयरहित हो गया हूँ। 'यह सारा जगत् ब्रह्म ही है, क्योंकि यह ब्रह्मसे ही उत्पन्न होता, ब्रह्ममें ही लीन होता और ब्रह्मसे ही जीवन-धारण करता है'—इस प्रकार सामवेदमें श्रुतिके द्वारा जिसका सुस्पष्ट वर्णन किया गया है, उस सच्चिदानन्दघन परब्रह्म परमात्माको नमस्कार है। जो ब्रह्मानन्दस्वरूप अथवा ज्ञानोपदेशद्वारा ब्रह्मानन्दकी प्राप्ति करानेवाले, परम सुखद, अद्वितीय ज्ञानमूर्ति, द्वन्द्वोंसे रहित, आकाशसदृश निर्मल, **'तत्त्वमसि'** आदि वेदान्त महावाक्योंके लक्ष्यार्थरूप, एक, नित्य, निर्मल, निश्चल, सम्पूर्ण बुद्धि-वृत्तियोंके साक्षी, समस्त भावोंसे परे तथा तीनों गुणोंसे रहित हैं, उन परब्रह्मस्वरूप श्रीवसिष्ठजीको हम नमस्कार करते हैं। (सर्ग २१६)

**निर्वाण-प्रकरण उत्तरार्ध सम्पूर्ण**

**संक्षिप्त योगवासिष्ठ सम्पूर्ण**

गीताप्रेस, गोरखपुरसे प्रकाशित
'कल्याण' के पुनर्मुद्रित विशेषा

631 सं० ब्रह्मवैवर्तपुराण
1135 भगवन्नाम-महिमा और प्रार्थना-अङ्क
572 परलोक और पुनर्जन्माङ्क
517 गर्ग-संहिता
1113 नरसिंहपुराणम् (हिन्दी-अनुवादसहि
1362 अग्निपुराण
(मूल संस्कृतका हिन्दी-अनुवाद)
1432 वामनपुराण (हिन्दी-अनुवादसहित)
557 मत्स्यमहापुराण (हिन्दी-अनुवादसहि
657 श्रीगणेश-अङ्क (परिशिष्टसहित)
42 हनुमान-अङ्क ( " )
1361 सं० श्रीवराहपुराण
791 सूर्याङ्क
584 सं० भविष्यपुराण
586 शिवोपासनाङ्क
653 गोसेवा-अङ्क
1131 कूर्मपुराण (हिन्दी-अनुवादसहित)
1044 वेद-कथाङ्क
1189 सं० गरुडपुराण
1592 आरोग्य-अङ्क (संवर्धित संस्करण)
1467 भगवत्प्रेम-अङ्क
1610 देवीपुराण (महाभागवत)

